समाज के बहुत बड़ी संख्या में नवयुवक और नवयुवतियाँ अपनी बिरादरी के बाहर न केवल देश के अन्य वर्गों और धर्मों में परन्तु विदेशों में भी अपने वैवाहिक सम्बन्ध-स्थापित कर रहे हैं जिससे एक अजीब नयी विकृत संस्कृति जन्म ले रही है जिसका परिभाषित करना प्रायः असम्भव सा प्रतीत होता है। इन अर्न्तजातीय और अन्तर्राष्ट्रीय वैवाहिक सम्बन्धों, उनकी मिश्रित संस्कृति तथा उनके आचार–विचार का कश्मीरी पंडित समाज पर दूरगामी परिणाम क्या होगा इसकी कल्पना करना बहुत कठिन कार्य नहीं है। इसका फल निश्चित रूप से एक चूं चूं का मुरब्बा होगा जिसके बारे में कभी पंडित गोपीनाथ गुर्टू ने अपने लाहौर से प्रकाशित समाचार पत्र 'अखबार–ए–आम' में लिखा था। क्या इस प्रकार के विचित्र वैवाहिक सम्बन्ध कश्मीरी पंडित समाज को एक सूत्र में बाँधे रखने में सफल हो पायेंगे। क्या इस प्रकार के क्षणिक आवेग में किये गये सम्बन्धों से हमारी विशिष्ट पहचान पर किसी प्रकार का कोई प्रभाव नहीं पड़ेगा? क्या हम अपने अस्तित्व को इस प्रकार के वैवाहिक सम्बन्धों को प्रोत्साहन देकर अधिक समय तक सुरक्षित रखने में सफल सिद्ध हो सकेंगे? निश्चित रूप से ऐसी परिस्थितियों में यह कदापि सम्भव नहीं हो सकेगा। समय की पुकार है कि हम इस पर गम्भीरतापूर्वक चिंतन करें और इस प्रर प्रभावी अंकुश लगाने का प्रयास करें ताकि समय रहते हम अपने समाज को विखण्डित होकर पूर्ण रूप से लुप्त हो जाने के पूर्व बचा सकें।

**जब हम ही न होंगे तो क्या रंग–ए–महफिल,**
**किसे देखकर आप शरमाईएगा।**

*मनोहर निवास, कश्मीरी मुहल्ला, लखनऊ–226003*

# धूप

■ **सुरेश सपन**

घर के बाहर टहल रही है
अकुलाई सी धूप।
जाने क्यूं लग रही आज कुछ
झल्लाई सी धूप ।।

संगीनों से छलनी–छलनी
हैं चिनार के पात।
टुकड़े–टुकड़े हुआ झील का
दरपन जैसा गात ।।
विस्फोटों से दहल रही है, घबराई सी धूप।।

चीड़ वनों तक फैल गई है
बिफरी–बिफरी आग।
धुआँ–धुआँ केसर की क्यारी
और सेब के बाग।।
विस्फारित हो देख रही है, पथराई सी धूप।।

सर्द हवा के झोंकों में है
झुलसन का अहसास।
इक पल में हो गया
अचानक
जहरीला वातास।।
इस कारण से घूम रही है,
कतराई सी धूप।।



<u>*नशेमन चिनार के*</u>

## *ग़ज़ल*

आतिशफिशां लगे हैं इरादे बहार के।
शोलों में घिर गये हैं नशेमन चिनार के।।

दहशत की आँधियों ने मिटाया है गुलसितां।
बतला रहे हैं रास्ते उजड़े दयार के।।

दहशत नहीं सूकून के मंज़र हो आँख में।
फरियाद कर रही हैं फज़ायें पुकार के।।

फिर से सुकूनो–मेहर के दाने बिखेरिये।
पंछी ज़रूर लौट के आयेंगे प्यार के।।

नाकाम हो गयी हों भले कोशिशें 'सपन'।
इक बार तू भी देख ले सदक़ा उतार के।।

# कृष्णं वन्दे जगत गुरुम्

■ **पवन पंडित (एस्ट्रोपामिस्ट)**

**पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते । पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते।।**

अनेक कारणों से भूमंडल के सबसे प्रशंसनीय, पुण्य क्षेत्र, विद्वद्रत्नाकर विद्यास्थान, और सम्यदेश इस भारतवर्ष के निवासी चार वर्गों में से श्रेष्ठ ब्राह्मण हैं इन ब्राह्मणों में कश्मीरी ब्राह्मणों का उकृष्ट स्थान है –

**सत्यं दानं क्षमा शील मान शंस्यन्तपोघृणा ।**
**दृशयन्ते यत्र नागेन्द्र सः ब्राह्मण इति समृतः ।।**

*(महाभारत)*

अर्थात् युधिष्टर भगवान शंकर से कह रहे हैं कि सत्यादान क्षमाशील मनुष्य और घृणा के बगैर हे नागेन्द्र उसी को ब्राह्मण समझना चाहिए।

भगवान श्रीकृष्ण ने श्रीमद्भगवद्गीता में ब्राह्माणों की परिभाषा इस प्रकार की है –

**शमो दमस्तपः शौचं क्षान्तिरार्जवमेव च ।**
**ज्ञानं विज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्म स्वभावजम् ।।**

अर्थात् अन्तःकरण का निग्रह और इन्द्रियों का दमन करना धर्मपालन के लिए कष्ट सहना, बाहर–भीतर से पवित्र रहना, दूसरों के अपराधी को क्षमा करना, मन इन्द्रियों और शरीर की सरलता, वेद शास्त्र?, ईश्वर और परलोक आदि में श्रद्धा रखना है। वेद–शास्त्रों का अध्ययन–अध्यापन और परमात्मा को तत्व का चिन्तन ब्राह्मणों के स्वाभाविक कर्म हैं।

अब हम लोगों का ब्राह्मणपन उत्कगुणों समेत दिनोदिन अब घटता जाता है।

हम वह ब्राह्मण थे, जो पूर्वकाल में सांसारिक तमाम सुखों और भूगों को भोगते हुए अपना परलोक वेद उपदेश के अनुसार चलकर सुधरते थे और निचले तीन वर्णों को भी सदुपयोग सत्य–सुख से परिपूर्ण कर देते थे –

**आयुषः क्षण एकाऽपि न लम्यः स्वर्णकोटिमिः ।**
**स चेत् विफलतां नीतः का नु हानिरितोधिका ।।**

अर्थात् आयु का एक क्षण भी कोटि स्वर्ण से भी प्राप्त नहीं होता। यदि यह विफल कर दिया जाये तो उससे बढ़कर हानि क्या है?

ज्ञानात् अमृतत्वं –ज्ञान से अमृत की प्राप्ति होती है।

अब आज हम में उन्हीं महिमाओं के घट जाने से पितृपैतामहिक विद्याओं का न पड़ना और न जानना उनकी जैसी इच्छाओं का न करना, और परलोक को विस्मृति में डालना– इत्यादि बहुत से कारण हैं।

**तर्कोऽप्रतिण्ठः श्रुतयो विभिन्नाः ।**
**नैको ऋषिर्यस्य मतं प्रमाणम् ।।**
**धर्मस्य तत्वं निहितं गुहायां ।**
**महाजनो येन गतः स पन्थाः ।।**

*(महाभारत, वनपर्व)*

अर्थात् धर्म का निर्णय अपनी अन्तरात्मा की गहरी ध्वनि से अथवा किसी महापुरुष के अनुभव–वाक्य से कर सकता है। या जो हमारे बड़ों ने किया है वहीं करना चाहिए उसी में हमारी भलाई है।

हम नैमित्तिक धर्म, कर्म, स्नान, सन्ध्या, वैश्वदेव, व्याहर्ति, वेदपाठ आदि नित्य नैमित्तिक क्रियाओं को छोड़कर अत्यन्त हीनावस्था में पड़ रहे हैं। जिसका फल प्रत्यक्ष है कि उत्तम होकर अधर्म बली होकर निर्बल और स्वयं आचार्य होकर औरों के शिष्य बन रहे हैं। इसलिए हमें सत्य का आभास नहीं होता है।

**यो जागार तमृचः कामयन्ते ।**
**यो जागार तमु सामानि यन्ति ।।**

*(ऋग्वेद 5, 44, 14)*

अर्थात् भीतर के ज्ञान चक्षु खोलो, जागो और उठ खड़े हो। जागरण ही जीवन है। जब जागे तभी सबेरा।

उतिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत् – उठो जागो और अपने लक्ष्य को जानो। जागने वाले को भय नहीं होता।

**सुखिया सब संसार है खावै और सोवे ।**
**दुखिया दास कबीर है, जागै और रोवै।**

**या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी ।**
**यस्यां जाग्रति भूतानि तस्यां निशा पश्यतों मुनेः ।।**

अर्थात् जिनकी इन्द्रियां और मन वश में नहीं है, जो भोगों में आसक्त है, सोये हुए हैं। परमात्मा क्या है? तत्व ज्ञान क्या है? हम दुःख क्यों पा रहे हैं? सन्ताप–जलन क्यों हो रही है। हम जो कुछ कर रहे हैं। इसका परिणाम क्या होगा? इस तरफ बिल्कुल न देखना हीं उनकी रात है यानि अंधेरा है संयमी मनुष्य जागता है।

**सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफला श्रयत्वम्।**

*(योगदर्शन 236)*

अर्थात् सत्य की प्रतिष्ठा होने पर मनुष्य वांछित फल प्राप्त कर लेता है– यह सत्य की महिमा है।

अब इस समय यह स्थिति है कि न हमें वृत्ति मिलती है, न वह आदर सत्कार और न ही परलोक मिलता है। जिसके हम अधिकारी हैं इसका मूल कारण यह है कि हम अपनी हितकारिणी पूर्वजों की संस्कृतविद्या से तो संस्कारहीन होते जा रहे हैं। जिसके कारण हम अवर्ण वर्ण होते जा रहे हैं

**आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः ।**
**सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफला श्रयत्वम्।।**

*(योगदर्शन 236)*

अर्थात् आचारहीन मनुष्य हो वेद भी पवित्र नहीं कर सकते।

इससे ज्यादा हम अपने धर्म से क्या गिर सकते हैं कि धर्म शास्त्र की आज्ञा यह है कि यज्ञोपवीत संस्कार ब्राह्मण को 7वें वर्ष से 16 वर्ष तक करना चाहिये।

ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः–ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं होती।

मगर आज कल हम या तो शादी के समय या अधिक आयु होने पर करते हैं या करते ही नहीं है जबकि कश्मीरी पंडितों का गायत्री मंत्र सामूहिक गुरुमंत्र है कुछ लोग यज्ञोपवीत संस्कारके बाद भी यज्ञोपवीत धारण ही नहीं करते हैं। जिसके कारण वह स्वयं शुद्र हो जाते हैं। गायत्री का अर्थ ही यह है कि (गायतनत्रीनम) जो गाने वाली का रक्षा करें उसी को गायत्री कहते हैं।

यतो धर्मस्ततो जयः – जहां धर्म होता है वही जय होती है।

यह हमारी विडंबना है कि पूरा समाज इसी दिशा की ओर बड़ रहा है। हमारी माताएं तथा बहनों ने भी इसमें काफी क्षति पहुंचाई। आजकल वह डिजहोर और अटहोर पहनते ही नहीं जो कि एक सुहागिन के लिए सुहाग की निशानी है। अगर उनसे इस बार में बात भी की जाए तो एक अच्छा एक्सक्युज मिलता है कि पहनने में डर लगता है कि कोई काट न ले जाए –

**अर्धमाभि भवात कृष्ण प्रदुण्यन्ति कुलस्त्रियः ।**
**स्त्रीषु दुषासु वार्ण्णय जायत वर्ण सङक्रः ।।**

अर्थात् धर्म का पालन करने से अन्तःकरण शुद्ध हो जाता है अन्तःकरण शुद्ध सात्विक बन जाती है सात्विक बुद्धि में क्या करना चाहिए और क्या न करना चाहिए इसका विवेक जाग्रत रहता है परन्तु जब कुल में अधर्म बढ़ जाता है और कुल की स्त्रियां प्रदुशित हो जाती हैं तब आचरण अशुद्ध होने लगते हैं जिससे अन्तःकरण अशुद्ध हो जाता है। अन्तःकरण अशुद्ध होने से बुदी तामसी हो जाती है। बुदी तामसी होने से मनुष्य अर्कतव को कर्तव्य होने से बुदी तामसी हो जाती है। बुरी तामसी होने से मनुष्य अर्कतव को कर्तव्य और कर्तव्य को अकर्तव्य मानने लगता है अर्थात उसमें शास्त्र मरियादा से उल्टी बातें पैदा होनी लग जाती है। इस विपरीत बुद्धि से व्याभिचार पैदा होता है और कुल में वर्णसंकर पैदा हो जाते हैं।

मैं यहां पर यह अवश्य कहना चाहूंगा कि मैं आफिस के काम से एक आई.ए.एस. अधिकारी से मिलने गया। जब मैं उससे मिला तो मेरा मन गदगद हो उठा। वे आई. ए.एस. अधिकारी एक कश्मीरी पंडित महिला थी जिसने धागे की अठ में डिजहोर और अटहोर डाल रखा था और अपने आफिस में लटका के अपना कार्य कर रही थी। –

कुलं पवित्रं जननी कृतार्था विश्वम्भरा पुण्यवती चे तेन।
अपारसंवित् सुखसागरेऽस्मिन् लीनं परे ब्रह्मणि यस्य चेतः।।

*(वेदान्तसिद्धान्तमुक्तावली)*

अर्थात् वह कुल पवित्र और जननी कृतार्थ होता है जो परमब्रह्मस्वरूप आनन्द के अपार सागर में जिसकी चितरूपी तरंग लीन हो गई, वह कुल कृतार्थ होता है। जिसकी जननी पृथ्वी के समान विश्व का भरण करने वाली पुण्यवती हो गई।

यह हम सब कर सकते हैं अगर हम चाहें तो वह एक अधिकारी होकर अगर पहन सकती है तो हम क्यों नहीं पहन सकते। ये जरूरी नहीं है कि हम सोने का ही पहने यह तो सुहाग की रक्षा के लिए पहनते हैं न कि दिखावे के लिए। हम अपने कर्तव्य, धर्म, दान को भूलते जा रहे हैं और अहम में जी रहे हैं। यह अहं की भावना ही हमें अपने धर्म से हटा रही है। अहं को छोड़कर शोच, दान, धर्म जो करता है उसकी परमानन्द प्राप्त हो जाता है। यहां पर मैं अवश्य कहना चाहूंगा कि देश काल के अनुसार ही निस्वार्थ

होकर धर्म, दान को कर्तव्य मानकर करे वही दान सात्विक होता है। भगवान कृष्ण ने भी भगवत गीता में कहा है :

**दातव्यमिति यद्दान दीयतेऽनुपकारिणे।**
**देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं स्मृतम्।।**

अपने समाज की गिरी हुई अवस्था देखकर मेरी चेतना ने मुझे जंझोड़ा और समाज के प्रति जितना योगदान हो सके करने के लिए प्रेरित किया। यहाँ पर मैं आवाहन करता हूँ कि पूरे समाज, परिवारों तथा उन संस्थानों को जो इसमें संलग्न है कि वह इस और अपना ध्यान आकृष्ट करें और अपनी–अपनी चतना को जगाये (चेतना लक्षणों जीव) (अर्थात् जीवात्मा का लक्षण चेतना है।) और इस कार्य को आगे ले जाने का संकल्प होगा,

(धैर्यनत्याज्यम् – धैर्यपूर्वक आगे बढ़ना चाहिए।) अन्यथा परिणाम कुछ और ही होगा जो हमें ही भविष्य में भुगतने पड़ सकते हैं इसलिए हमें इस होने वाले अमंगल को रोकना होगा,

"अत्रा जहीत ये असन्ना शिवा" – जो अमंगल है उसे छोड़ो। "भद्र वद् गृहेषुच"– घरों में शुभ विचार बोलो।

**संगच्छध्वं संवदथ्वं संवो मनासिं जानताम**
**देवों भांग पूर्व संज्ञानाना उपासते**

अर्थात् परस्पर मिलकर चलो, मिलकर बातचीत करों, ज्ञानी बनकर मन को एक बनाओ और उपासना करो।

**समानो मन्त्र सामितिः सामानी।**
**समान मनः सह चित्त मेषाम ।।**
**समांन मन्त्रं अभि मन्त्रेय वः ।**
**समानेन वो हविषा जुहोमि।।**

*(ऋग्वेद)*

अर्थात् गुण विचार एक हो, स्वभावों में एक हो, सब मिलकर मनन् करें, एक विचार उद्देश्य देता हैं, त्याग जीवन में नियुक्त रखता है।

**समाना व आकतिः समाना ह्द्धयानिवः।**
**समान मस्तुवो मनो यथाव सुसहासति।।**

अर्थात् संकल्प एक हो प्रयेतन एक हो ह्रदय आपस में मिले हुए हो, अनतः करण मिले हुए हो, परस्पर सहायता से भरपूर उन्नति हो।

इस विषम भाव में समभाव का दर्शन ही कल्याणकारी साधन है, समाज और परिवार के वैविध्य में व्यवहार का कुशलता ही योगसाधन है इसलिए भगवान स्वयं श्रीमद्भागवद्गीता में कहा – योगः कर्मसु कौशलम्।।

चूंकि समता ही योग है 'समत्वं योग उच्यते' और योग ही कर्मों (व्यवहार–जगत में कौशल है। तात्पर्य यह कि सम्पूर्ण जगत को– वासुदेवः सर्वम्ः मानकर तथा ईर्ष्या और द्वेष रहित होकर सबसे प्रेम करे।

मैं फिर से एक बार फिर विनम्र प्रार्थना करता हूँ कि हमें चाहिए कि हम ऐसे धार्मिक कार्यक्रमों का आयोजन, अनुष्ठानों तथा साप्ताहिक भागवत् कथाओं का आयोजन करें जिसमें हम सब मिलकर इस पर चर्चा तथा मनन करें। निश्चय ही यह कार्यक्रम, अनुष्ठान सर्वोच्च आध्यात्मिक रचनायें तथा भागवत कथायें जिनका अनुशीलन व्यक्ति और समाज के लिए कल्याणकारी है।

**दुर्लभो विषयत्यागों दुर्लभं तत्त्वदर्शनम् ।**
**दुर्लभा सहजावस्था सद्गुराः करूणां विना।।**

अर्थात् महाचेतना में संस्थित सद्गुरु की करूणा के बिना तत्त्वदर्शन होना कठिन होता है। नास्ति तत्त्वं गुरोः परम् (शिवमहिम्नस्तोत्र)–अर्थात् गुरु से बढ़कर तत्त्व नहीं होता।

**गुरुप्रसादतः सर्व लम्यते शुभमात्मनः ।**
**तस्मात् सेव्यो गरुर्नित्यमन्यथा न शुभं भवेत।।**

*(शिवसंहिता, 3.14)*

अर्थात् सद्गुरु के प्रसाद से जीवन में शुभ हो जाता है मार्गदर्शक होने के कारण गुरु को प्रथम पूजनीय कहा जाता है।

**गुरु बिनु भवनिधि तरई न कोई।**
विरंची संकर सम होई।। (रामचरितमानस उत्तराखण्ड)
अर्थात् गुरु के बिना ज्ञान प्राप्ति नहीं होती।
**अद्रोहः सर्वभूतेषु कर्मणा मनसा गिरा।**
**अनुग्रहश्त दानं च सतां धर्मः सनातनः।।**

*(महाभारत)*

अर्थात् मन, वचन, कर्म से सब प्राणियों के प्रति निवैर होना दया और दान करना सनातन धर्म है।

**सर्वेभवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः।**
**सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःख भाग्भवेत्।।**

किसी भी धार्मिक कार्यक्रम, अनुष्ठान, साप्ताहिक भागवत कथा, हवन, मेखला, नवग्रह पाठ पूरे काश्मीरी रिवायत के साथ, जन्मपत्री बनांनी, टिकनी मिलाना, हस्तरेखा देखना, ग्रहों के अनुसार नग, सटीक फलादेश तथा उपाय के लिए प्रार्थी से संपर्क कर सकते हैं।

*विनीत : पवन पंडित, (एस्ट्रोपामिस्ट),*
*दिल्ली दूरभाषः 9811735947*

पौष कृष्ण दशमी (6 जनवरी) जयन्ती के अवसर पर

# महात्मा नन्द बब साहिब

■ डा. शिबन कृष्ण रैणा



देव भूमि कश्मीर प्राचीनकाल से विद्या–बुद्धि, धर्म–दर्शन तथा साहित्य–संस्कृति का प्रधान केन्द्र रहा है। इस भूखण्डको 'ऋेश्य वॉर' भी कहते हैं क्योंकि यहां की अद्‌भुत एवं समृद्ध दार्शनिक परंपरा के दर्शन हमें इस भू भाग में आविर्भूत अनेक साधु–संतों, सूफियों, मस्त–मलंगों, तपेश्वरों, जोगियों, वीतरागियों, सिद्ध पुरुषों आदि के रूप में हो जाते हैं। कहने की आवश्यकता नहीं कि ऐसे ही स्वनामधन्य महापुरुषों की श्रेण्य–परंपरा में महात्मा नन्द बब का नाम बड़े आदर के साथ लिया जाता है।

गत वर्ष (अक्टूबर 2004) माता वैष्णो देवी के दर्शन कर लौटती बार जम्मू में कुछ घंटे रुकने का सुयोग बना। जहां मैं रुका वहीं आसपास नन्द बब का स्मारक/मन्दिर है, यह जानकर मेरी इच्छा इस मन्दिर को देखने को हुई। 'लाले दा बाग' (अखनूर रोड पर स्थित) इस सुन्दर मन्दिर को देख मन–प्राण पुलकित हुए। संयोग से उसी दिन नन्द बब की स्मृति में एक हवन आयोज्य था। अतः उस दिन भक्तजनों की अच्छी–खासी भीड़ भी जुड़ी हुई थी। कश्मीरी परंपरानुसार मोगल चाय, कुलचे, प्रसाद आदि को मैं और मेरे परिवार के सदस्यों ने सादर ग्रहण किया। मन्दिर में जब नन्द बब की मूर्ति के मैंने दर्शन किए तो मेरी आंखें उन्हें एक टक निहारती रही... मेरी स्मृति काल की परतों को चीरती हुई लगभग 50 वर्ष पीछे चली गई. .. देखते ही देखते नन्द बब की छवि मेरी आंखों के सामने तिरने लगी। पुरुषयार, हब्बाकदल श्रीनगर–कश्मीर में स्थित हमारे घर पर नन्द बब यदा–कदा आया करते थे। पूरे मुहल्ले में हमारे घर का आंगन तनिक बड़ा था जिसमें प्रवेश करते ही नन्द बब इधर से उधर तथा उधर से इधर चक्कर काटने लग जाते। देखते–ही–देखते मुहल्ले भर के लोग हमारे आंगन में एकत्र हो जाते जिनमें बच्चों की संख्या अधिक होती। कुछ उन्हें श्रद्धा की दृष्टि से, कुछ कुतूहल की दृष्टि से तथा कुछ विस्मय की दृष्टि से देखने लग जाते। भौंहे उनकी तनी हुई होती। कभी आकाश की ओर दृष्टि घुमाते तो कभी सामने वाले की ओर। कागज की पुर्जी पर पर कुछ लिखकर वे बुदबुदाते जिसे समझ पाना कठिन होता। मेरे दादाजी उनकी दैवी–प्रक्रिया से शायद वाकिफ़ थे इसलिए उन्हें पर्याप्त आदर देते। नन्द बब भी दादाजी के प्रति सम्मान का भाव रखते। दोनों के बीच मौन–संभाषण होता और इस प्रक्रिया में नन्द बब दाएं–बाएं, इधर–उधर तथा ऊपर–नीचे देखकर दादाजी को कागज़ की पुर्ज़ी थमाकर निकल जाते। सभी कहते कि नन्द बाबा का दर्शन देना किसी महत्वपूर्ण घटना सूचक है।

नन्द बब जिन्हें कश्मीरी जनता नन्द मो'त (मस्ताना/मलंग) के नाम से जानती है, का पहनावा एकदम विचित्र था। ऐसा पहनावा जो ज़्यादातर जोगी,फ़कीर, मस्त–मौला किस्म के लोग पहनते हैं। ...कद–काठी लम्बी, गठीला शरीर, दमकता चेहरा, गले में दाएं–बाएं जनेऊ, सिर पर हैट, कोट–पेंट, करमबंद, लांग बूट, माथे पर लम्बा तिलक, हाथ में छड़ी, कमरबन्द के साथ बगल में लटकती एक छुरी व टीन का बना डिब्बा/(नोर)... चाल मस्तानी–फुर्तीली, बोली अनबूझी, आँ कभी स्थिर तो कभी अस्थिर... रुहानियत के उस कलन्दर के लिए सभी बराबर थे। जाति–भेद की संकीर्णताओं से मुक्त उस पूतात्मा के लिए हिन्दू–मुसलमान सभी बराबर थे। उसके लिए सभी प्रभु की संतान थे। न कोई ऊंचा और न कोई नीचा। एक झोली उनके कंधे पर सदैव लटकती रहती जिसमें श्रीमद्‌भगवद् गीता, गुरु ग्रंथ साहब, बाइबिल, कुरान आदि पवित्र ग्रंथ रहते। हर जाति के लोगों से वे प्यार करते तथा हर धर्म के लोग उनसे मुहब्बत करते। वे भक्तों के और भक्त उनके।

उपलब्ध सूचनाओं के अनुसार नन्द बब का जन्म पौष कृष्ण पक्ष दशमी संवत् 1953, मंगलवार तदनुसार एक अप्रैल 1897, शनिवार को हुआ। उनके पिता का नाम शंकर साहिब तथा माता का नाम यम्बरजल था।

10 अक्टूबर 1973 को बबजी दिल्ली के एक अस्पताल में ब्रह्मलीन हुए। पुष्करनाथ बठ द्वारा रचित 'नन्द ज्योति' नामक पुस्तक में नन्द बब की अंतिम यात्रा का बड़ा ही मार्मिक वर्णन मिलता है... 'उनका पार्थिव शरीर हवाई जहाज के जरिए उनके भक्तजनों ने श्रीनगर लाया। यहां चोटा बाजार के शिवालय मन्दिर में उनके शव को बड़े आदर से लोगों ने आखिरी दर्शन के लिए रखा। सारे शहर तथा गांव में समाचार फैल गया। हिन्दू–मुसलमान अपनी छातियां पीटते हाथों में फूल/आखिरी नज़राना लेकर बब जी के दर्शन करके इधर–उधर खड़े होकर रोते बिलखते थे।...पूरा शहर लोगों से उमड़ पड़ा। बबजी का आखिरी श्राद्ध तथा क्रिया–कर्म इसी मन्दिर में हुआ। इसके बाद एक मिलट्री गाड़ी, जिसे फूलों से सजाया गया था, मैं नन्द बब के शव को रखा गया। यहां से शव यात्रा शुरू हुई जिसमें हज़ारों लोग हिन्दू–मुसलमान शामिल हुए। श्मशान घाट पहुंचकर जब उनके शव को चिता पर रखा गया और मुखाग्नि दी गई तो उपस्थित जन समुदाय ज़ोर–ज़ोर से रोने लगा.... रोती आवाज़ें चारों से गूंजने लगी... नन्द बब की जय, नन्द बब की जय... जन्द बब अमर है, नन्द बब अमर है...!!!'

नन्द बब की दिव्यता, उनकी रूहानियत, उनकी सिद्ध शक्ति, उनकी करामतों आदि का विवरण सर्वविदित है। वे असहायों के सहायक, दीन–दुखियों के दुःख भंजक, अनाथों के नाथ तथा मानव बन्धुता के उपासक थे। कहते हैं कि उनकी भविष्य–वाणियां अटल एवं अचूक होती थी। जो भी उनके पास सच्चे मन से फरियाद लेकर जाता था, नन्द बब उसकी मुराद पूरी कर देते थे। ऐसी अनेक घटनाएं, कथाएं, करामातें आदि इस मस्त–मौला के जीवन चरित के साथ जुड़ी हुई है जिन सब का वर्णन करना यहां पर संभव नहीं है। केवल दो का उल्लेख कर नन्द बब की महानता का अन्दाज़ लगाया जा सकता है।...एक दिन एक नौजवान बब के पास साइकिल पर आया। बब की नज़रें ज्यों ही इस नौजवान पर पड़ी उसने इस नौजवान को कमरे में बन्द कर दिया और कमरे के बाहर ताला लगा दिया। इसके बाद बब कहीं चले गए। बब के जाने के बाद नौजवान ने घर वालों से खूब मिन्नत की कि उसे छुड़ाया जाए और आखिर काफी अनुनय–विनय के बाद घर वालों का हृदय पसीजा और उन्होंने उस नौजवान को छोड़ दिया। उधर कुछ देर बाद ही नन्द बब लौट आए और नौजवान को कमरे में न देखकर चिंतित हो उठे। उनके मुंह से अचानक निकल पड़ा – 'बिचोर मूद, गव जान मरग!' अर्थात् बेचारा मारा गया, भरी जवानी में काल–कवलित हो गया! बब बार–बार भारी मन से ये शब्द दोहराने लगे...। तभी किसी ने आकर यह समाचार बब को दिया कि जो नौजवान उनके यहां से कुछ देर पहले निकला था, उसका मरगरमल बाग के निकट सेना की एक ट्रक के साथ एक्सीडेंट हो गया और घटनास्थल पर ही उस नौजवान की मौत हो गई। समाचार सुनकर सारे घर में सन्नाटा छा गया। काश! नौजवान ने मेरी बात मानी होती और वह बाहर न गया होता – बब जी मन में सोच रहे थे।

एक दूसरी घटना इस प्रकार से है। एक व्यक्ति बब जी के पास आशीर्वाद के लिए आया। उसकी पत्नी एक असाध्य रोग से पीड़ित थी... शायद कैंसर था उसे। सारे डाक्टरों ने उसे जवाब दे दिया था। अब आखिरी सहारा नन्द बब का था। बब के सामने उस व्यक्ति ने अपनी व्यथा–कथा अश्रुपूरित नेत्रों से कही जिसे सुनकर बबजी का हृदय पसीजा और उन्होंने उस व्यक्ति की मुसीबत को दूर करने का मन बनाया। नन्द बब ने कागज़ के टुकड़े पर कुछ लिखा और कहा कि वह जाकर भगवान् गोपीनाथ जी से तुरन्त मिले। नन्द बब जी को बहुत मानते थे। वह व्यक्ति भगवान गोपीनाथ जी के पास गया जो उस वक्त साधना में लीन थे। थोड़ी देर बाद जब उस व्यक्ति ने नन्द बब द्वारा दिये गये उस कागज़ को गोपीनाथ जी महाराज को दिखाया तो वे झट बोले कि यह काम तो वह खुद भी कर सकते थे, तुम्हें यहां किस लिए भेजा? उस व्यक्ति की चिन्ता बढ़ गई।... भगवान गोपीनाथ जी उस व्यक्ति से कुछ नहीं बोले अपितु दमादम हुक्का पीते रहे। वह व्यक्ति भी वहीं पर जमा रहा। थोड़ी देर बाद भगवान गोपीनाथ उठ खड़े हुए और अपने फिरन/चोले के सामने वाले हिस्से को पीछे और पीछे वाले हिस्से को आगे कर पहन लिया। अपनी चिलम की थोड़ी सी राख को कागज़ में लपेटकर उस व्यक्ति से कहा कि इसे वह अपनी पत्नी को खिला दे, ईश्वर ने चाहा तो सब ठीक हो जाएगा।... प्रभु की लीला देखिए कि उस राख रूपी प्रसाद को ग्रहण कर कुछ ही दिनों में उस व्यक्ति की पत्नी स्वस्थ हो गई। उस व्यक्ति की पत्नी का इलाज कश्मीर के सुप्रसिद्ध डाक्टर अली मुहम्मद जान कर रहे थे। जब उन्होंने देखा कि उनका रोगी एक भयंकर एवं असाध्य रोग से उभरा है तो उनके आश्चर्य की सीमा न रही। रोगी के पति से सारी घटना सुनकर डाकटर साहब के मन में भी नन्द बब एवं भगवान गोपीनाथ जी से मिलने की इच्छा जागृत हुई। खुदा–दोस्त फकीरों की करामात की डाक्टर साहब ने मन

*(शेष पृष्ठ 79 पर)*

व्यक्तित्व

# शचीरानी गुर्टू

## हिन्दी की पहली महिला आलोचक

■ अरविन्द गुर्टू



डॉ. शचीरानी गुर्टू हिंदी साहित्य की गहन विदुषी व आलोचक थीं। वे कहती थीं– अंग्रेजी के एक आलोचक आई.एन. रिचर्ड्स का कथन है– 'आलोचकों के स्मारक नहीं बनते।' अध्येता विदुषी एक अलग धारा है, पर आलोचक होना शुभ–साध्य कार्य–निष्पति है। कुछ लोगों का मानना भी है कि जो मौलिक रचनाकार नहीं होते, वे आलोचक बन जाते हैं। पर मेरी मां ने यह तथ्य झुठलाया– वे आलोचक के रूप में अपने भौतिक साहित्यिक कर्म को लाती थीं। अपनी नितांत मौलिक शैली में ही वे अपना साहित्य रचती थीं।

वे लाडनूं की थी। लाड़नूं बीकानेर जोधपुर के पास छोटा सा कस्बा है। आजकल जैनधर्म का तीर्थस्थल है। यहाँ महावीर का ऐसा स्वर्ण मंदिर है, जो ठोस सोने से बना है। वहीं उनके पिता वैशम्पायन वैद्यक करते थे। वे अत्यंत प्रसिद्ध वैद्य थे और दूर–दूर से लोग असाध्य रोग का इलाज कराने आते थे। उन्होंने सांप काटे का अचूक इलाज किया था। शचीरानी को बचपन से ही लेखन का शौक था। अपना समय लिखने–पढ़ने में लगाती थीं। अंग्रेजी साहित्य में उन्हें अधिक रुचि थी। इसी कारण बचपन में ही महान उपन्यासों का प्रणयन कर लिया था। वे लिखती रहतीं थीं।

शचीरानी का विवाह हिसार में हुआ। वहाँ से वे मुरादाबाद गए जहाँ हमारी माँ एक महिला इंटर कॉलेज की प्रिंसिपल हुईं, और वहीं उनके पुत्र अरविंद का जन्म हुआ। वहाँ से वे आगरा गए जहाँ उनका दूसरा बेटा चैतन्य पैदा हुआ। आगरा से वे दिल्ली आ गईं और यहीं साहित्य साधना करती रहीं। पहले तीन दरियागंज में और फिर सात दरियागंज में उनके बच्चों का बचपन बीता शचीरानी के पति प्रसिद्ध उद्योगपति रामकृष्ण डालमिया के विशिष्ट अधिकारी बन गए। पहले वे चिड़ावा में डालमिया शिक्षा ट्रस्ट को संभालते रहे, फिर लगभग 1949 में टाइम्स ऑफ इंडिया में 'नवयुग' साप्ताहिक का संपादन करने लगे।

उस समय दरियागंज साहित्यकारों का गढ़ माना जाता था। वह एक साहित्यिक नगरी बन रहा था। सात दरियागंज में अज्ञेय जी 'प्रतीक' निकालते थे। जैनेंद्र कुमार भी वहीं मकान में रहते थे। यशपाल जैन बगल में थे। ऋषभचरण जैन कुछ दूरी पर थे। लगभग सभी साहित्यकार शचीरानी के घर पर आते थे। दिल्ली में जो भी लेखक आता था वह दरियागंज स्थित उनके घर अवश्य आता था। दिनकर जी तो अक्सर आते थे और बाल–कविताएँ हमारे घर में ही लिखते थे। उनकी बाल–कविता 'मिर्च का मजा' इसी घर पर ही उन्होंने लिखी और हम बच्चों को सुनाने में उन्हें अपार आनंद मिलता था। शांतिप्रिय द्विवेदी व रामविलास शर्मा काफी आते थे। डॉ. नगेंद्र तो इसी घर में ही रहते थे। एक तख्त पर ही बैठे लिखते–पढ़ते रहते थे। प्रभाकर माचवे रावी, नंदकिशोर तिवारी, विनयमोहन शर्मा–अनेक विचारक–लेखक आते और साहित्य विमर्श करते। इसी समय **रामविलास शर्मा ने लिखा कि हिंदी में कवयित्री तो बहुत हैं पर आलोचक एकमात्र शचीरानी गुर्टू है।**

*रामविलास शर्मा ने लिखा कि हिंदी में कवयित्री तो बहुत हैं पर आलोचक एकमात्र शचीरानी गुर्टू है।*

इसके साथ ही अनेक ग्रंथ प्रकाशित हुए जो कुछ संपादित थे, कुछ मौलिक थे पर वे सक्रिय समालोचना में अग्रणी कृतियां थी 'हिंदी के आलोचक' इसी दिशा में एक नवीन प्रयोग था। इसके साथ एक ग्रंथ प्रकाशित हुआ– 'साहित्यिकी जो उनका प्रिय नाम था। उसमें निबंध रूप में शास्त्रीय आलोचना थी।

महादेवी वर्मा भी घर पर आई थीं और शचीरानी उनसे अत्यंत प्रभावित थीं। जैनेंद्र कुमार ने महादेवी के संबंध में शचीरानी से इंटरव्यू उनके इसी घर पर ही लिया

(शेष पृष्ठ 79 पर)

# कश्मीर की प्रमुख कवयित्रियाँ : एक सर्वेक्षण

■ डॉ. राजनाथ भट्ट



'आधुनिक कश्मीरी' भाषा में लिखा हुआ साहित्य 14वीं शताब्दी से उपलब्ध हैं। उससे पहले 6वीं तथा 11वीं शताब्दियों में रचित साहित्य 'प्राचीन कश्मीरी' में हैं। 14वीं शताब्दी कश्मीर के इतिहास में महत्त्वपूर्ण है। इस शताब्दी के पूर्व में कश्मीर के हिन्दू राजा की हत्या कर दी गई थी, रानी न आत्महत्या की थी और पहला मुसलमान राजा गद्दी पर बैठ गया था। शैव कश्मीर एक नयी संस्कृति से संघर्ष करने पर बाध्य हो गया था। इस सांस्कृतिक संघर्ष के परिणामस्वरूप राजनीतिक, सामाजिक, आर्थिक, शैक्षणिक, धार्मिक आदि क्षेत्रों में परिवर्तन के साथ–साथ प्रशासन तथा कुलीन और बौद्धिक वर्ग की भाषा–संस्कृत–भी अपदस्थ हो गयी थी और राजतंत्र में इसका स्थान फारसी भाषा ने ले लिया था। अफरा–तफरी और अशान्ति के इस माहौल में कश्मीरी भाषा में रचा गया साहित्य भयग्रस्त आम जनता के लिए वरदान भी था और सुलभ भी, जिसे समझने के लिए उसे किसी पंडित या मौलवी व्याख्याकार की आवश्यकता नहीं थी। प्रस्तुत आलेख का उद्देश्य 'आधुनिक कश्मीरी' की महिला साहित्य–सेवियों के अवदान का उल्लेख करने तक सीमित है।

## ललेश्वरी

सन् 1320 के आस–पास श्रीनगर के एक गाँव में जन्मी लला इस राजनीतिक उथल–पुथल और तेजी से हो रहें इस्लामीकरण की प्रत्यक्षदर्शी थी। पास के ही एक गाँव में ब्याही लला को, उसकी आध्यात्मिक प्रवृत्ति के कारण, ससुराल में बहुत यातनाएँ दी जाती थीं। उसके सास और पति उसे तरह–तरह से प्रताड़ित करते थे। तंग आकर उसने घर–बार त्याग दिया और गुरु सिद्ध श्रीकण्ठ की शिष्या हो गई। सिद्ध श्रीकण्ठ कश्मीर–शैवमत और योग में निपुण थे। उनकी दीक्षा में लला योगिनी, वेदान्तिन, आरिफा, माता ललेश्वरी या ललद्यद (दयद अर्थात् दादी/नानी) कहलायीं।

ललेश्वरी ने कश्मीर शैवमत, त्रिक तथा योग का गहन अध्ययन किया एवं इस दर्शन और साधना से जुड़े अनुभवों को कश्मीरी भाषा में, वाखों (पद्य) में, वचनबद्ध किया। इन वाखों की दार्शनिक गहनता, भाषा और माधुर्य कश्मीरी साहित्य के इतिहास में अब भी सर्वोच्च है।

शैवमत के एकेश्वरवाद पर बल देने के कारण उस समय के फारसी सैयद मुसलमानों ने लला को आदर से 'आरिफा' का दर्जा दिया।

ललेश्वरी का ईश्वर सर्वशक्तिमान है जो मानव जाति का मित्र है। वह हर दिशा, हर कण में विद्यमान है तथा उसे पाने के लिए किसी धार्मिक स्थल की आवश्यकता नहीं है।– न ही फूलों, न धूप–दीप की–

**देव फिर पूजा कैसी आज?**
**तू ही पवन, गगन, भूतल तू, तू ही दिन तू रात**
**तू ही अर्घ्य–पुष्प–जल चन्दन, सब कुछ तू ही तात।**
**व्यर्थ आरती! व्यर्थ ये पूजा के सब साज**
**देव फिर पूजा कैसी आज।।**

*(अनु. शशिशेखर तोषखानी)*

ललेश्वरी के अनुसार शिव को गहन योगसाधना से प्राप्त किया जा सकता है। वे कहती हैं :

**प्रेम की ओखली में हृदय कूटा**
**प्रकृति पवित्र की पवन से।**
**जलायी भूनी स्वयं चूसी**
**शंकर पाया उसी से।।**

एक अन्य स्थल पर वे कहती हैं :

**पैरों का माँस वीथियों में चिपका**
**एक ही ने एक ही का रास्ता दिखाया।**
**जो ये सुनते हैं, वे दीवाने क्यों नहीं होते**

**लली ने शर्तों में से एक ही बात समझी।।**

लला नये शासकों की क्रूर कार्यशैली तथा पण्डितों की रूढ़िवादिता, दोनों से परेशान थीं। आम लोगों को बल, छल और भय से इस्लाम धर्म कबूल करने पर बाध्य किया जा रहा था। परिणामस्वरूप बड़े पैमाने पर लोग धर्म–परिवर्तन कर रहे थे। अशान्ति और बर्बरता की इस स्थिति को देखकर लला कराह उठीं :

**बुद्धिमान को भूख से मरते देखा**
**जैसे पतझड़ में पेड़ से पत्ते गिरते हों**
**एक मासूम को रसोइये की हत्या करते देखा**
**मैं लला श्वास रुकने की प्रतीक्षा में हूँ।**

जब घाटी में व्यापक स्तर पर लोगों को धर्म–परिवर्तन के लिए बाध्य किया जा रहा था तो शिव की अमरता में दृढ़ विश्वास रखने वाली लला कह उठीं :

**हम ही थे, हम ही होंगे**
**हम ही ने चिरकाल से दौर किये**
**सूर्योदय और अस्त का कभी अन्त नहीं होगा**
**शिव की उपासना कभी समाप्त नहीं होगी।**

लला ने उस समय के धार्मिक संघर्ष को समाप्त करने की दिशा में समन्वय, सहअस्तित्व तथा मानववाद को प्रस्तुत किया, जिसे उनके शिष्य नुन्द ऋषि अथवा शैख–उल–आलम ने आगे बढ़ाया। इसी से सूफीवाद के लिए धरती तैयार हुई, जो आगे चलकर कश्मीर को एक अलग सांस्कृतिक पहचान देने में सफल हुआ।

ललेश्वरी के जीवन–काल में ही कट्टर इस्लामीकरण की प्रक्रिया शुरु हो गई थी, परन्तु इस प्रक्रिया की सभी सीमाएँ मंगोल मूल के सिकंदर (बुत–शिकन अर्थात् मूर्ति भंजक) ने लांघ दीं। उसने कश्मीर के भव्य मंदिर, आश्रम और विहारों को तहस–नहस किया। इस कार्य में उसका मंत्री सुह भट्ट उसका पथप्रदर्थक था। सुह भट्ट कुछ ही समय पहले इस्लाम धर्म में शामिल हो गया था। सिकंदर ने पूरे कश्मीर में इस्लामीकरण किया। हज़ारों लोगों को मार डाला गया। कहा जाता है कि उस समय पूरे कश्मीर में हिन्दुओं के केवल ग्यारह घर बचे रह गये थे। अधिकतर लोग मुसलमान धर्म में शामिल हो गये थे या मारे गये थे। कुछ लोग घाटी से बाहर भाग गये थे।

सिकंदर की मृत्यु के पश्चात् उसके पुत्र जैन–उल–आबदीन ने 15वीं शती के मध्य में अन्य प्रदेशों में जा बसे पण्डितों को वापस बुला लिया। ललेश्वरी और उनके शिष्य नुंद ऋषि (जिनकी ज़ियारत चरारे–शरीफ में है), का दर्शन और नीति, जैन–उल–आबदीन का मार्गदर्शक बना, जिसके फलस्वरूप कश्मीर में कुछ समय तक फिर से शान्ति का वातावरण बन सका।

कश्मीर मानसपटल पर ललेश्वरी का गहन प्रभाव रहा है, इसी कारण उनके जीवन तथा आध्यात्मिक शक्ति को लेकर अनेक लोक–मिथक प्रचलित हैं। उनकी शक्ति, योग–साधना, दूरदर्शिता और दर्शन उनके वाखों में विद्यमान है। वे कश्मीरी साहित्य के शिखर व्यक्तित्व तो हैं ही, उत्तर भारतीय भक्ति साहित्य की अग्रणी भी हैं।

## हब्बा खातून

16वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में एक साधारण किसान लड़की जून अर्थात् –'चंद्रमा ने कश्मीरी भाषा में पहली बार नारी–पुरुष की प्रेम–अग्नि तथा विरह–पीड़ा को सामान्य जनभाषा में, संगीतात्मक और लयात्मक पद्य में प्रस्तुत किया। जून बाल्यकाल से ही मधुर वाणी में गीत गाती थी। उस समय की रीति के अनुसार छोटी आयु में ही उसका विवाह एक गँवार किसान से हुआ, जहाँ उसे, उसकी मधुर वाणी और प्रतिभा के कारण, प्रताड़ित किया जाता था। संभवतः उसी काल में जून ने गाया होगा :

**ससुराल में कुछ भी ठीक नहीं है**
**कोई उपाय करो मायके वालो!**
**पानी का घड़ा लाने घर से निकली**
**घड़ा टूट गया मायके वालो!**
**या तो घड़े के बदले घड़ा**
**नहीं तो घड़े के पैसे दो मायके वालो!!**

एक दिन जून खेतों में काम करते–करते मधुर सुरों में कोई दर्द–भरा गीत गा रही थी कि तभी वहाँ से युवराज यूसुफ चक गुजरा। जून का गीत सुनकर वह उस पर मर मिटा। जून के पति को उसे तलाक देने का आदेश हुआ और जून युवराज यूसुफ चक के महल में 'हब्बा खातून' के नाम से रहने लगी। महल में उसने फारसी भाषा तथा संगीत का प्रशिक्षण लिया।

कहा जाता है कि यूसुफ चक ने उसे अपनी रानी बनाया, जो संदेहास्पद है। यूसुफ चक सन् 1576 से 1587 तक कश्मीर का राजा रहा। मुगल बादशाह अकबर ने

कश्मीर पर आक्रमण कर कश्मीर के अन्तिम सुलतान यूसुफ चक को बन्दी बनाकर पटना में कैद रखा। हब्बा खातून कश्मीर वादी में भटकती प्रियतम के विरह में गीत गाती रहीं। यदि हब्बा खातून रानी होतीं, तो राजा के साथ पटना ले जायी जातीं। स्पष्ट है कि हब्बा सुलतान यूसुफ के हरम की एक प्रमुख सदस्या थीं।

हब्बा खातून के महल–जीवन के लगभग 20 वर्ष अत्यंत आनंद और प्रसन्नता से बीते, परन्तु उसके बाद वह विरह की अग्नि में जलती रही जिसे उसने अपनी कविता में बेबाक और प्रभावशाली भाषा में प्रस्तुत किया–

**तेरे प्रेम की अग्नि में मैं जल रही हूँ**
**मैं केवल तुझे चाहती हूँ, तेरे सपने देखती हूँ**
**मेरे बादामी–चश्म रक्त के आँसू बहा रहे हैं**
**प्रियतम, तुम क्यों नहीं आते?**

इस काल की कविताओं में हब्बा खातून की अभिव्यक्ति में प्रौढ़ता है, उसकी पीड़ा भरी चीखें ह्रदय को छू लेती हैं और उसकी पुकार में असीम करुणा है। उसकी कविताएँ साधारण नारी के मन को छू जाती है, जो इन्हें एकांत में या अपनी सखियों के संग गुनगुनाती हैं–

**मुझे नींद की एक झपकी भी नहीं आयी है**
**तुम निश्चिन्त हो, यही मेरे ह्रदय का दुख और दर्द है**
**केवल तुम ही मेरी ह्रदय–पीड़ा को शान्त कर सकते हो**
**प्रियतम, तुम मेरी उपेक्षा क्यों कर रहे हो?**

महल में इतने वर्ष रहने के बावजूद हब्बा खातून राजनीति से अनभिज्ञ रहीं। राजनीति ने क्या करवट ली थी, उससे समाज और सामाजिक संस्थाओं पर क्या प्रभाव पड़ा था, उसे इस सब से कोई लेना–देना नहीं था। वह अपने प्रियतम से मिलने को बेकरार थी। उसका प्रियतम उसके लिए जीवन का अर्थ भी था और लक्ष्य भी।

उसकी कविता आज भी ग्रामीण तथा निम्न–मध्य वर्गीय महिलायें बड़े मनोयोग से गाती हैं। हब्बा खातून कश्मीरी रोमानी कविता की अग्रणी हैं। उसे 'बुलबुल–ए–कश्मीर' कहा जाता है।

## रूपा भवानी

17वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में श्रीनगर के एक शैव, माधव धर के घर जन्मी रूपा का आध्यात्मिक निर्देशन उसके पिता के घर से ही आरम्भ हुआ था। बाल्यकाल में ही रूपा का विवाह कर दिया गया। जहाँ पर इस बाल–वधू को तरह–तरह की यातनाएँ और ताने सहने पड़े। उसके सास और पति उस पर अत्याचार करते थे। उस पीड़ा से मुक्ति पाने के लिए रूपा ने घर–बार त्याग दिया और सूफियों संतों की शरण में चली गयी। उसने वेदान्त और कश्मीर शैवमत का गहन अध्ययन किया। ललेश्वरी की कविताओं ने उसे अत्यधिक प्रभावित किया और उसने ललेश्वरी को ही अपना गुरु स्वीकार किया–

**लला नामक लल परम गुरु**
**ललेश्वर की शरण में आयी हूँ**

रूपा ने सामान्य जन की भाषा का प्रयोग न कर 11वीं शती की प्राचीन कश्मीरी में काव्य–रचना की। इस कारण उसकी भाषा प्राचीन होने के साथ–साथ जटिल और द्वयर्थक एवं रहस्यात्मक भी है। रूपा 9 दशकों तक जीवित रही तथा अपने जीवनकाल में ही 'संत रूपा भवानी' कहलायीं। माघ मास के कृष्णपक्ष की सप्तमी उनके आदर में 'साहिबा सप्तमी' के नाम से मनायी जाती है। उन्हें देवी शारिका का अवतार माना जाता है।

रूपा भवानी एक समाज–सुधारक थीं। उन्होंने पशुबलि, मदिरापान, बहुविवाह–प्रथा आदि सामाजिक कुरीतियों का परित्याग करने तथा एक मानवतावादी दृष्टिकोण को जीवन में अपनाने के लिए आम जन को प्रेरित किया। उनके जीवन–काल में ही औरंगजेब दिल्ली की गद्दी पर बैठ गया था और उसके शासन में कश्मीरी हिन्दुओं को फिर से एक बड़ी त्रासदी से गुजरना पड़ा। गुरु तेग बहादुर के बलिदान के परिणामस्वरूप कश्मीर की प्राचीन हिन्दू–सभ्यता का अस्तित्व पुनः शेष बचा रहा।

## अरनिमाल

सन् 1757 में अफगान आक्रमणकर्त्ता अहमदशाह अब्दाली ने कश्मीर पर नियंत्रण कर लिया और कश्मीर के इतिहास में हत्या, हिंसा और बर्बरता का एक और अध्याय जुड़ गया। अफगान किसी भी सुन्दर महिला को उठाकर ले जा सकता था। परिणामतः पर्दा–पथा, बाल–विवाह और औरत का घर की चार–दीवारी में बन्द रहना अनिवार्य और आवश्यक हो गया था। इतिहासकार कहते हैं कि उस काल में घर के बाहर केवल असुन्दर और बूढ़ी–मरियल

महिलायें ही दिखती थीं। नारी स्वतंत्रता पर 14वीं शताब्दी से ही अंकुश लगा था, परन्तु अफगान–शासन काल में उसका जैसे अस्तित्व ही समाप्त कर दिया गया था। इसी काल में (18वीं शती के उत्तरार्द्ध में) मुंशी भवानीदास काचरू नाम का एक व्यक्ति अपनी बुद्धिमता के कारण राजदरबार में एक महत्वपूर्ण पद पर आसीन हुआ। वह फारसी का प्रखर विद्वान तथा कवि था।

भवानीदास का विवाह बाल्यकाल में ही अरनिमाल नाम की बालिका से हुआ था। राजदरबार में पदवी और प्रशंसा प्राप्त करने के पश्चात् वह अपनी विवाहिता को पूर्णतः भूल गया। अपने यौवन को नष्ट होते देख अरनिमाल का ह्रदय सिहर उठा और वह विरह–पीड़ा के करुणा–भरे गीत गा उठी–

**मैं सावन की जुही पीली पड़ गई हूँ**
**वह कब आयेगा**
**उसका सुन्दर चेहरा मैं कब देखूँगी।**

ऐसे कथन है कि वह चरखे पर सूत/रेशम/ऊन कातते–कातते गुनगुनाती थी। उसके गीत चरखे को भी संबोधित हैं–

**चीं–चीं मत कर मेरे चरखे**
**मैं तुझे तेल में भिगो दूँगी।**

वह हर पल अपने प्रियतम के कदमों की आहट सुनने को बरकरार थी, जिसमें चरखे की चीं–चीं विघ्न डालती थी। उसका प्रियतम ही उसका ईश्वर था, जिसकी प्रतीक्षा में उसने जीवन बिता दिया–

**तुम्हारे पाँव मेरे आँगन को कब छुएँगे**
**मैं उन्हें अपने सिर पर रखूँगी, तुम आओ।**
**कभी मैं एक सुन्दर युवती थी**
**और अब अपने यौवन में ही फीकी पड़ गई हूँ,**
**तुम आओ।**

ऐसी मान्यता है कि जब उसकी मृत्यु हुई, तभी भवानीदास उससे मिलने के लिए चल पड़ा था।

## बिमला रैना

बिमला रैना हमारी समकालीन भक्ति कवयित्री हैं। उनका विवाह लगभग 45 वर्ष पूर्व तब हुआ, जब वे 9वीं कक्षा की विद्यार्थी थीं। उनका सुखमय वैवाहिक जीवन उन्हें ईश्वर–प्रेम की ओर आकर्षित करता रहा और उन्होने लला की भाँति 'वाख' कहना आरंभ किया। कुछ वर्ष पूर्व तक वे अपने आध्यात्मिक अनुभव को अपने तक ही सीमित रखना चाहती थीं, वरन् उनके पति और शुभ–चिन्तकों के प्रोत्साहन से उन्होंने अपना पहला कविता संकलन 'र्‌यशमाल्युन म्योन' अर्थात् 'ऋषि–मायका मेरा' प्रकाशित करवाया है, जिसमें उनके आध्यात्मिक अनुभव प्रकट हुए हैं। वे कहती हैं–

**अपना मन दूध मान अपनी बुद्धि धौना मान**
**चित्त को गूंथ, ध्यान में रह**
**इसे वायु की रस्सी कर, एक समान घूम**
**विघ्न में मत पड़, तभी मक्खन अच्छा आयेगा।**

पारिवारिक सुख और प्रोत्साहन उन्हें लला और रूपा से भिन्न अनुभवों का परिचायक बनाते हैं–

**जो नारी पति को शिवरूप मान ले**
**पत्नी को वह शक्तिरूप मान ले**
**अन्न, धन, स्वास्थ्य, बुद्धि वहाँ कभी कम नहीं होंगे**
**यही ईश्वर को अर्पित फूल, दीप और धूप हैं।**

बिमला रैना की भक्ति घर/परिवार को केन्द्र में रखकर आगे बढ़ती है। ईश्वर को पाने के लिए न घर–परिवार त्यागने की आवश्यकता है, न ही मन्दिर, फूल आदि की। सघन साधना, पूर्ण विश्वास और शुद्ध आचरण ही ईश्वर को पाने का मार्ग है–

**बीच सहरा में कलाई थाम**
**कान में कहा**
**मन स्थिर कर**
**तभी, मिट्टी के इस वन में बसंत आया।**

बिमला रैना किसी दर्शन या 'वाद' का सूक्ष्म विश्लेषण/विवेचन नहीं करती है। वे ईश्वर को अपने अन्दर अनुभव करने की प्रक्रिया को प्रस्तुत करती हैं जिसमें आत्मसंयम और ध्यान–साधना सर्वोपरि हैं–

**ऐ मन! स्थिर रह**
**खामोश बैठ, दिखावा मत कर**
**उसके ध्यान में रह, उसे मन में छिपा**
**वीरान भी फुलवारी बनेगा।**

## नसीम शफायी

आधुनिक शिक्षा से लैस नसीम शफायी कश्मीरी की पहली कवयित्री हैं जिनकी कविता में स्त्री–विमर्श को प्रमुखता से उकेरा गया है। उनकी भाषा सशक्त और स्पष्ट हैं। वे पुरुष–प्रधान समाज में नारी की दयनीय/शोचनीय/उपेक्षित स्थिति को ऐसे प्रस्तुत करती हैं कि पाठक का मन पिघलने लगता है। बाल्यकाल से बुढ़ापे तक नारी उपेक्षा और अनादर की शिकार रहती है। वे कहती हैं –

**गहरी नींद में पर आँखें अधखुलीं**
**यह मासूम सौंदर्य मुझे भयभीत करता है**
**जब यह किसी दिन कहीं परदेश जायेगी**
**वहाँ लोग जाने कैसे होंगे**
**क्या वे इसे प्रेम से जगाएँगे**
**कहीं वे इसकी यह नींद ही न छीन लें।**

नारी उत्पीड़न के ऐसे उदाहरणों से कवयित्री पुरुष–मन को झकझोरती है। नसीम शफायी नारी से संबंधित पुरुष द्वारा निर्मित मिथकों में आंतरिक विरोधाभास कुछ इस तरह प्रस्तुत करती हैं–

**मुझे सार्वभौम सौन्दर्य कहा ना**
**अब हर झगड़े का कारण भी कहोगे?**
**जिसे चाहते हो, तुम्हें उसी की कसम**
**बताओ मुझे किस कारण दोषी कहते हो?**

इस धार्मिक विश्वास कि नारी पुरुष की पसली से फूटी है, का हवाला देकर वे ईश्वर से संबोधित कहती हैं–

**न पिता, न माता, न मित्र, न सहयोगी**
**मेरा जन्म ही टेढ़ा, मेरा भाग्य उलझा हुआ**
**जिसे तुमने सोच–विचार कर गढ़ा**
**मैं उसी की पसली से फूटी, बेचारी मैं।।**

और इसी विश्वास के आधार पर पुरुष–पाठक को सोचने पर मजबूर करती हैं–

**मैं पैदा नहीं हुई, मैंने पूरी दुनिया को जन्म दिया**
**जो कुछ तूने चाहा, मैंने कभी विवाह किया क्या?**
**अपने हाथ में कलम और कागज ले**
**तूने कितना लिखा, क्या–क्या बखान किये**
**पर मैं तरसती रही कि तू मेरा प्रश्न सुनेगा**
**और उस प्रश्न का उत्तर भेजेगा।।**

कवयित्री कश्मीर में मौजूदा आतंकवाद और इससे उत्पन्न त्रासंदी से पीड़ित है। उसे जीवन और मृत्यु के बीच की खाई समाप्त होती दिख रही है। हर तरफ भय और संदेह का आलम है। कोई किसी पर विश्वास नहीं कर पा रहा है। अमानुषता और अंधकार का इससे भयंकर दृश्य और क्या हो सकता है–

**यह भी आकाश की कोई चाल है क्या**
**न कहीं प्रकाश, न धूप, न समय की चेतना**
**अंदर–ही–अंदर रात्रि प्रकाश से भयभीत है**
**दिन काँप रहा है कि शाम हो रही है।।**

नसीम की कविता में एक स्वाभाविक लय है। वे अन्य कवयित्रियों से अलग नव–सृजन में लीन है।

## निष्कर्ष

उपर्युक्त संक्षिप्त सर्वेक्षण एवं विश्लेषण से यह स्पष्ट है कि आधुनिक कश्मीरी साहित्य में महिला–रचनाकारों का महत्वपूर्ण योगदान है। उत्तर भारत में भक्ति–साहित्य की अग्रणी लला ही हैं। उनके पद्य में कश्मीरी शिवमत, योग–साधना और त्रिक् दर्शन का खुलासा है। उन्होंने अपनी कविता के माध्यम से शान्ति, सद्भाव और भाईचारे का पाठ जनता तक पहुँचाया, जिसके परिणामस्वरूप वे जन–जन की माँ कहलायीं। रूपा भवानी, भाग्यवान द्यद, मथुरा देवी (दोनों 20वीं शती) तथा बिमला रैना ने ललेश्वरी की धरोहर को आगे बढ़ाने की कोशिश की है। उसी प्रकार हब्बा–खातून और अरनिमाल ने अपने गीतों में गाँव–शहरों की उदास तथा विरह पीड़ित महिलाओं की भावनाओं को वाणी दी। इसलिए उनके संगीतमय प्रेमगीत आज भी लड़कियाँ खेतों में, रसोई में, खुलकर या चुपके से गाती/गुनगुनाती रहती हैं, जिससे उनकी पीड़ा का विरेचन हो जाता है। नसीम शफायी नारी को अपनी हस्ती ढूँढने की दिशा में प्रेरित करती हैं और पुरुष को नारी का आदर करने तथा उसे भी एक हाड़–माँस का जीवन और संवेदनायुक्त स्वतंत्र प्राणी समझने मानने के लिए बाध्य करती हैं। ❑

*संपर्क : रीडर, भाषा विज्ञान विभाग, कला संकाय,*
*काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी–221005*

# कश्मीरी सीखिए–अपने आप

पाठ 36

जन्म शताब्दी के अवसर पर विशेष

## मानववादी कवि अब्दुल अहद "आज़ाद"

**हिन्दी**

अब्दुल अहद "आज़ाद" एक प्रसिद्ध कश्मीरी कवि हुए हैं।
इनको मानवतावादी कवि कहते थे। इनका धर्म मानव–प्रेम था। इनकी कविता का संदेश भाई चारे को बनाए रखना है। वह हिन्दु और मुस्लिम में कोई भेद नहीं जानते थे।

इनका जन्म 1904 में श्रीनगर से 13 मील दूर रांगर गांव में हुआ था और देहान्त 1946 में हुआ। किसान परिवार में जन्मे आज़ाद साहिब एक प्राईमरी स्कूल टीचर थे। यह प्रसिद्ध कवि ज़िन्दा कौल "मास्टर जी" और गुलाम अहमद "महजूर" के समकालीन थे। आधुनिक कश्मीरी कविता के उत्थान में नए कवियों ने इनकी वाणी से प्रेरणा प्राप्त की।

अपनी कविता में एक जगह आज़ाद साहिब कहते हैं–
हे मनुष्य तुम बुद्धिमानी के प्रकाश स्तम्भ थे लेकिन तू आग बन गया रे!
हे मनुष्य तूने तो मानवता

**कश्मीरी**

अब्दुल अहद आज़ाद छु अख मशहूर कोशुर ग्वनमाथ सपुदमुत।
अमिस ऑस्य शायरि इन्सॉनियथ वनान। ॲम्य सुंद मज़हब ओस इन्सान दोस्ती। अमि संज़ि शॉयरी हुन्द पॉगाम छु बॉय तोन कॉयिम थावुन। सु ओस नुॅ ह्योंदिस तुॅ मुसलमानस कांह फर्ख करान।
तिम ऑस्य ज़ा'मत्य 1904 हस मंज़ सिरीनगरु प्यठुॅ 13 मील दूर रांगर गानस मंज़। तु मूद्य 1946 हस मंज़। ग्रीस्य गरस मंज़ ज़ामुत आज़ाद सॉब ओस प्राईमरी स्कूलस मंज़ माश्टर। यि ओस मशहूर शॉयिर ज़िन्द कौल "मास्टर जी" तुॅ गुलाम अहमद "महजूर" सुन्द हमअसर। अज़ कालॅचि कॉशिरि शॉयरी वो'थबव दिनस मंज़ कॅर यिहिंदि कलामुॅ सूॅत्य नव्यव शॉयिरव तहरीक हॉसिल।
पननि शॉयरी मंज़ छि आज़ाद सॉब अकिस जायि वनान –'च़ ओसुख गाटुॅ जारुक नूर लोगुथ नार इन्सानो।
कॅरथ इन्सॉनियथ बदनाम

**हिन्दी**

को बदनाम किया रे निर्दय मनुष्य! मनुष्य वास्तव में एक ही है और संसार भी एक। इन सब में नाखुन और मांस का जैसा सम्बन्ध है, तो भला बताओ तुम में यह अलगाव की भावना किसने पैदा कर दी?
"आज़ाद" इस सिद्धांत में विश्वास रखता है कि भिन्न–भिन्न धर्म वास्तव में एक ही लक्ष्य तक पहुँचाने वाले है। इसलिए अलगाव और नफरत काहे के लिए? यदि 'निमाज़' और 'पूजा' का अर्थ 'दुई' (अलगाव) है। तो मैं ऐसी भेंट उस परमपिता को वापिस सादर भेज दूँगा।'
"यदि परमात्मा की यह इच्छा होती कि धर्म और मज़हब भिन्न–भिन्न हों। तो प्रत्येक के लिए अलग–अलग ज़मीन और आसमान होते"
आज़ाद साहिब कहते हैं–
"मेरे लिए जैसा हिन्दू है वैसा ही मुसलमान।

**कश्मीरी**

हा, बे आर, इनसानो।।
कुनुय आदम कुनुय आलम
नमस सूॅत्य माज़ माज़स नम।
यि कॅम्य त्रोवुय दिस अन्दर
दुई हुन्द नार इन्सानो।।

"आज़ाद" छु यथ असूलस मंज़ पछ थवान ज़ि ब्योन धर्म छि दर असॅल अकिसुॅय निशानस कुन वातुॅ नावन वॉल्य। इसलिए अलगाव तु नफरत कमि बापथ?
"दोगन्यार छु येलि मतलब
पूज़ायि न्यमाज़न हुंद
बुॅ यि बख्शॉयिश सोज़स
बेयि तूर्य लॅदिथ डाले।"
"को'दरतस ब्योन–ब्योन थवुॅन्य येलि आसहन मिलत तुॅ दीन। प्रथ अकिस ब्योन ब्योन ज़मीनाह आसमानाह आसिहे।" आज़ाद सॉब छु वनान– "युथ म्य निश ह्योंद तय त्युथ मुसलमाना।"

### शब्दावली

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| शायिर | = | ग्वनमाथ, शॅयिर | मरण | = | मरून |
| भाईचारा | = | बॉय तोन | उत्थान | = | वोथभव |
| जन्म | = | ज्योन | नया | = | नो'व |

**–च.ल. सप्रू**

## *महात्मा नन्दबब*

*(पृष्ठ 71 का शेष)*

ही मन खूब प्रशंसा की।

नन्द बब का स्मारक अपनी अनमोल दिव्यता के साथ 'लाले दा बाग' जम्मू में अवस्थित है तथा कश्मीरी समाज की समूची सांस्कृतिक धरोहर का साक्षी बनकर उसकी अतीतकालीन आध्यात्मिक समृद्धि की पताका को बड़े ठाठ से फहरा रहा है। यहां पर महामना श्री चमनलाल जी बामज़ई का नामोल्लेख करना अनुचित न होगा जिनकी सतत प्रेरणा एवं सहयोग से उक्त स्मारक की स्थापना संभव हो सकी है। आज उन्हीं की बदौलत मंदिरों वाले इस जम्मू शहर में एक और 'मन्दिर' अपनी पूरी भव्यता, गरिमा तथा शुचिता के साथ कश्मीर मंडल की रूहानियत को साकार कर रहा है। सच में, नन्द बब जैसे खुदा–दोस्तों का आविर्भाव मानव–जाति के लिए वरदान–स्वरूप होता है और शारदापीठ कश्मीर को इस बात का गर्व प्राप्त है कि उसकी धरती पर नन्द बब जैसे योगीश्वर अवतरित हुए। ❑

*2/537 अरावली विहार, अलवर, राजस्थान–301001*

## *शचीरानी गुर्टू*

*(पृष्ठ 72 का शेष)*

था। 'महादेवी वर्मा नामक पुस्तक इसी समय प्रकाशित हुई। सुमित्रानंदन पंत पर गंभीर विवेचन उन पर लिख ग्रंथ है। 'प्रेमचंद और गोर्की' भी एक विषद गहन अध्ययन है। 'विश्व की महान महिलाएं में महान महिलाओं पर सारगर्भित लेख हैं। इसी प्रकार 'वैचारिकी' उनके अनेक निबंधों का संग्रहणीय ग्रंथ हैं, जो वृहद् है। 'अच्छा कहानियाँ' कहानी कला पर अध्ययन है, जिसमें श्रेष्ठ कथाकारों की कहानियाँ संकलित हैं। शचीरानी के पति मूलतः इलाहाबाद के पास श्रीनिवास गांव के थे। उनके सगे चाचा डॉ. लक्ष्मीनारायण पाठक शिवानी कॉलेज में हिंदी के प्राध्यापक थे। अब उनका भी स्वर्गवास हो गया। उन्हीं की पत्नी शकुंतला शचीरानी की बहन थीं। शचीरानी के पति इलाहाबाद से बचपन में ही भाग गए थे। वे प्रभुदत्त ब्रह्मचारी के साथ ही भक्ति में निरत थे और तभी उन्होंने अनेक पुस्तकें लिखीं। पर एक कश्मीरी महिला जिसको गुर्टू ने उन्हें अपना दत्तक पुत्र बना लिया, और तभी हमारे नाम के साथ 'गुर्टू जुड़, गया। कश्मीर में 'गुर्टू की व्युत्पत्ति 'गुरु' शब्द से हुई है। डॉ. कर्णसिंह जब स्वास्थ्य मंत्री थे, तब एक बार शचीरानी के पति को देखने अस्पताल में गए। उन्होंने चरण छूकर कहा कि आप तो हमारे गुरु हैं। हनुमान जी उनके इष्ट देवता थे– वे नित्य प्रति सुंदरकांड कंठस्थ पाठ करती थीं। कभी–कभी रामचरितमानस का पारायण करती थीं। हनुमानचालीसा नित्य होती थी। 11 अगस्त 1986 को उनका निधन हो गया।

वे एक अलग व्यक्तित्व की लेखिका थीं। इसी कारण अब उनकी कहीं गणना नहीं होती। पर उनका साहित्य विशद हैं, वहीं उनकी मूल पहचान हैं। उनका भी कथन था– व्यक्ति नश्वर होता है, उसका कृतित्व ही शाश्वत रहता है। यही उनके जीवन का सत्य है। ❑

## स्मृति शेष

## *पंडित दीनानाथ यक्ष*

कश्मीर की संस्कृत पाँडुलिपियों के विश्वकोष आचार्य पंडित दीनानाथ यक्ष जी नहीं रहे। जम्मू कश्मीर सरकार के प्राच्य शोध संस्थान में हेड पंडित के रूप में कार्यरत पंडित दीनानाथ जी शारदा लिपि में लिखित पाण्डुलिपियों के विशेषज्ञ थे। उनको सरकारी शोध संस्थान में सुरक्षित पांडुलिपियों का ज्ञान था ही साथ में उन्हें उन व्यक्तियों तथा संस्थाओं की जानकारी भी थी जहां शारदालिपि में लिखित पांडुलिपियाँ मौजूद थी। 'स्वाध्यात मा प्रमदतव्यम्' – इस सिद्धांत का अक्षरशः पालन करने वाले पंडित दीनानाथ जी अनेक शोधार्थियों के अनौपचारिक मार्गदर्शक भी थे। प्रातः ब्राह्म मुहूर्त मे जागकर प्रतिदिन श्रीनगर स्थित हारी पर्वत शारिका – चकेश्वरी के मन्दिर में पूजा पाठ के उपरान्त प्रद्युम्न पीठ की परिक्रमा करने के पश्चात घर आते थे। तत्पश्चात अपने कार्यालय जाकर कश्मीर के प्राचीन इतिहास, दर्शन एवं साहित्य से सम्बन्धित ग्रंथों में खो जाते थे। हमें खेद है कि ऐसे महान संस्कृत पंडित को राष्ट्रपति का सर्वोच्च प्राच्य भाषा विद्वान का पुरस्कार नहीं मिला। उनमें दिखावा रंच मात्र भी नहीं था। संभवतः यही कारण है कि उनको यथोचित सम्मान एवं पुरस्कार नहीं मिले। पंडित दीनानाथ यक्ष का नाम उन गिने–चुने कश्मीरी भाषी संस्कृत विद्वानों के साथ स्वर्णाक्षरों में लिखा जाएगा, जिन्होंने विस्थापन में भी संस्कृत भाषा की सेवा की।



**–च.ल. सप्रू एवं राधाकृष्ण रैना**

// Masthead
# कॉशुर समाचार

## कश्मीरी समिति, दिलि हुन्द रेतुँवार मैगज़ीन
## ( कॉशुर बोग )

मुद्रक-प्रकाशक : एन.एन. ज़िजू — सम्पादक : शम्भुनाथ भट्ट 'हलीम'
सह सम्पादक : ब्रजनाथ बेताब

वर्ष 53 अंक 10 ( पोंह-माघ सप्तर्षि संवत् 5080 ) जनवरी 2005

## यथ अंकस मंज़

•



## लालव ख्वतुँ म्वलुँवुँनि कथुँ

दौर्मंत्र्यान्नृपतिर्विनश्यति यतिः संगात्सुतो लालना
द्विप्राऽनध्ययनात्कुलं कुतनयाच्छीलं खलोपासनात्।
हीर्मद्यादनवक्षेणादपि कृषिः स्नेहः प्रवासाश्रया
न्मैत्री चाप्रणयात्समृद्धिरनयात्यागात्प्रमादाद्धनम्॥
( भ.श. नीति.॥ 38 ॥)

अर्थ — गलत मशवरुँ दिनुँ सूँत्य छु राजुँ फना गछ़ान, नाकारुँ स्वहबतुँ सूँत्य यूगी, मिठुँ मिठुँ करनुँ सूँत्य न्यचुव, परुनलेखुन त्रावनुँ सूँत्य ऑलिम, क्वपूत आसनुँ सूँत्य खानदान, बदज़ातस निशि ब्यहनुँ सूँत्य चालचलन, शराब चनुँ सूँत्य शर्म-हया, रॉछ रावट न करनुँ सूँत्य खेत-खाह, दूरेंन गॅच़न रोज़नुँ सूँत्य माय-स्नेह, टार्डुँन्यार न करनुँ सूँत्य यारावुँ, अतुर करनुँ सूँत्य ऐश-आराम तुँ सॅहल-अंगॉरी सूँत्य छु धन-द्यार नाशस गछ़ान।

•

## ललवाखुक अग्रेंथ

कवुँ छुख दिवान अनिने बछुँ
त्रुख हॅय छुख तुँ अन्दरुँय अछ़।
शिव छु ॲत्य तँय कुन मो गछ़,
सॅहजुँ कथि म्यानि कर तो पछ़॥
( ललद्यद-32 )



संपादकीय

# सॉरी समव ॲकिसुॅय रज़ि लमव यति योर रावि नुॅ काहन गाव!

*कथ छें बॅड, मगर सथ छें तमि ख्वतुॅ ति बॅड। सन् 2004 कि 24, 25 दिसम्बरुक कॉशिरेन बटन हुंद यि अटल निश्चय छु अख अहम तॉरीखी फॉसलु ज़ि ॲस्य सॉरी छि यकराय। असि मंज़ छें नुॅ कांह ना इतिफॉकी। कॅशीर छें सॉन्य मातृभूमि। अति लसुन-बसुन छु सोन पॉदॉयशी हक (जन्मसिद्ध अधिकार)। सोन मॉल्य-मीरास, सॉन्य संस्कृति, सोन धर्म आचार-व्यचार-छु अमी बुतरॉच़ हुंद द्युत। असि हेंकि नुॅ कांह अमि अधिकारॅ निशि महरूम करिथ।*

*कश्मीरी समिति, दिलि हुँदिस एहतिमामस तल आयि कॉशिरेन बटन हुँज़ अख बैनुल-अकवॉमी कान्फ्रंस 24, 25 दिसम्बर सन् 2004 दिलि हुँदिस कश्मीरी भवनस मंज़ मुनज़्ज़म करनुॅ। अथ मंज़ कॅर द्रुस्ति दुनियाक्यव कॉशिर्यव बड्यु नुमायन्दव शिरकत। अथ मंज़ आव वार्याहन मामलन दल दिनुॅ, यॅमिच तफसील यमि अंककिस अंग्रीज़्य हिसस मंज़ तफसीलुॅ सान दर्ज छें तुॅ यॅम्युक बयान यमि मैगज़ीनु केंन थिनुॅ वाल्यन अंकन मंज़ विज़ि विज़ि व्यछुॅनॉविथ पेश करनुॅ यियि, मगर यो सुॅ अहम कथ कान्फंसिसि मंज़ यकराय सपदिथ तय करनुॅ आय— सॅ छें यि ज़ि बड्यु छि मुतहिद। तिमन मंज़ छें नुॅ कांह ति नाइतिफॉकी। सोन यकुत (unity) छु दोंर। अथ खलाफ योंसुॅ आवाज़ कनन गछ़ि, सॅ आसि बटन हुँद्यन बदखाहन हुँज़ आवाज़। सोन फर्ज़ छु ज़ि फास त्रावनुॅचि कुनि ति कथि गछ़व नुॅ ॲस्य कांह अहमियत दिन्य। लल द्यदि हुंद दयि-दोंप गछ़व नुॅ ॲस्य ज़ांह ति मॅशरावुॅन्य ज़ि—*

**ॲसी ऑस्य ॲसी आसव**
**असिय दौर कॅर्य पतुॅवथ**
**शिवस सोरि नुॅ युन तुॅ गछ़ुन**
**रवस सोरि नुॅ अतुॅ गथ॥**

*—ह०*

# व्वन्दुॅ बावथ

*माजि ज़्यव (मादरी ज़बान) छें बनी आदमस क्वद्रतुक द्युत। थनुॅ प्यनुॅ प्यठुॅ तथ दोंहस ताम, यलि शुर चाटुॅहाल गछ़ुन लायक बनि, योंसुॅ कथ-बाथ बचि हेंछि या करि सॅ छें माजि ज़्यव। अक्सर छें मॉज या ओंन्द-पोंख शुरिस सॅय बूल्य वर्तावुॅन्य हेंछिनावान, योंसुॅ गरिक्यन बॉच़न व्यॅज़ आसि। केंछ़ि कॉल्य छु शुर तमि महदूद दॉयरुॅच ज़्यव हेंछान, युस तसुॅंज़न शुर्यबाशन विहातुॅ छु करान। मॉज, गरॅ या गॅर्युक दॉयरॅ— छि ख्वश कुॅस्मती किन्य माजि ज़्यवि हुॅन्दिय आयि वर्तावस मंज़ यिवान— अवुॅ किन्य छि अथ सॉरिसुॅय माहोलस प्यठ मादरी ज़बानुॅय हॉवी रोज़ान। तमी म्यूल माजि ज़्यवि ग्वडन्युक दर्जि।*

*यिम मुलुॅख ख्वद म्वखतार, तरकीयाफ्तुॅ तुॅ शुरू प्यठय आज़ाद रूद्यमुॅत्य छि, तिम छि ख्वशकुॅस्मती किन्य तिछ़ि माजि ज़्यवि हुॅंद्य वॉरिसदर, यिमन नुॅ चाटुॅहाल गछ़नुॅ पतुॅ ति माजि ज़्यव बदलावुॅन्य प्ययि। क्वद्रती कथ छें ज़ि तिमन प्यव नुॅ सबक परनुॅ विज़ि ज़बानन हुँद बदल मीडियम (वसीलुॅ) पानुॅनावस प्यठ वख रावुॅरावुन। तिम खॅत्य ग्वडुॅ प्यठय स्यॉज़ि हेरि तुॅ वॉत्य थद्यन पोरन ताम। मगर यिमन नुॅ माजि ज़्यव परनुॅ-लेखनुॅचि मामलस मंज़ दूर ताम वति लॉगिथ ह्यच, तिमन प्यव मजबूरन बदल ज़बॉन्य हेंछिथ सु मंज़िलुॅ तय करुन युस ब्ययन सहूलियॅच़ सान क्वमि आव।*

*यि फरॅख छें ग्वलाम तुॅ आज़ाद मुल्कन हुँज़ि दर्जिवंदी मंज़ टाकारॅ लब्नुॅ यिवान। अमी रूद मॅहकूम तुॅ तॉबीन मुल्कन हमेशि यि हमसोस ज़ि असि गॅछ़ आज़ॉदी, युथ ॲस्य पनुॅनि माजि ज़्यवि हुंदि वसीलुॅ शुरू प्यठय पनुॅन्यन नखन-पखन वाश कडिथ अस्मान मेननुक पनुन अरमान पूरॅ करिथ ह्यकुॅहव।*

*मगर यि अरमान द्युत नुॅ तिमव उन्सरव पूरॅ गछ़नुॅ, यिमन दुनियाकिस बेशतार हिसस प्यठ पनुॅनि आयि प्यठोवली करनुक*

